सरोरुहपाद—जहि मन पवन न सचरह रवि शशि नाइ पवेश।
तहि बट चित्त विशाम करु, सरुहे कहिय उवेश॥
कबीर—जिहि वन सीह न सचरै, पखि उडै नहि जाय।
रैनि दिवस का गम-नहीं, तहँ कबीर रहा लौ लाइ॥

कबीर ने 'शून्य' शब्द का बहुल प्रयोग किया है, उन्होने शून्य मे समाधि लगाई है। 'गगन-गुफा' से उठने वाला 'असमानी सबद' शून्य ही है। सहस्रार चक्र को उन्होने शून्यचक्र से मिलाया है। ऐसा लगता है कि कबीर ने अलख निरजन और और शून्य तत्त्व को मिला दिया है। इस प्रकार कबीर ने निर्गुण-वादी वेदान्त और शून्यवादी बौद्धमत का हमें समन्वय ही दिया है जब कि उन्होने कहा है, 'कह कबीर जहँ बसहु निरजन तहँ किछु आह कि सून्य'। ब्रह्मवाद और शून्यवाद की परिणति अनिर्वचनीयता मे ही है, यह इस पद की स्पष्ट ध्वनि है।

हठयोग के वर्णन में कबीर ने शरीर में सूर्य, चन्द्र, गगा, यमुना, सरस्वती की स्थापना की है। सूर्य जब चन्द्र से मिल जाता है, तब अमृत की प्राप्ति होती है। इस प्रकार की सब भाषा और हठयोग सम्बन्धी सब विचार उन्होने बौद्ध योगियो से लिये है। इसी प्रकार कबीर अपने अनेक रहस्यवादी प्रतीको के लिये भी अपने पूर्ववर्ती बौद्ध सिद्धो के ऋणी है। इस विषय का अधिक निरूपण करना हमारे लिये अनावश्यक होगा क्योकि हिन्दी साहित्य के अनेक विद्वान् इसका निरूपण कर चुके है। इस प्रकार हम देखते है कि कबीर के उपदेशो मे अनेक बाते ऐसी है जिनकी अद्भुत समता बुद्ध के विचारो से है और कबीर के विचारो और उनकी अभिव्यक्ति के स्वरूपो की इसी प्रकार अनेको बातें ऐसी है जो उन्होने बौद्ध धर्म के अन्तिम अवशिष्ट स्वरूप चौरासी बौद्ध सिद्धो और नाथपथियो से ली है। कहने की आवशयकता नही कि नाथपथियो के अनेक गुरु बौद्ध चौरासी सिद्धो में से ही थे।

अब हम उत्तरी भारत के सगुण भक्तो, पूर्वी भारत के प्रेमरूपा भक्ति के उपासको और महाराष्ट्र सन्तो की ओर मुडते है। तुलसीदास ने भक्ति का स्वरूप रखते हुए कहा है 'श्रुति सम्मत हरि भगति पथ सयुत विरति विवेक'। 'सयुत विरति विवेक' मे उन्होने साधु-मत या सन्त-साधना को अवकाश दिया है, श्री डा० बलदेवप्रसाद मिश्र के इस मत से हम सहमत है[1]। इतना जोड देना आवश्यक होगा कि विरति और विवेक ही बुद्ध और बौद्ध धर्म के मुख्य

(१) देखिये उनके 'तुलसी-दर्शन' में तुलसीदास के भक्ति-मार्ग का विवेचन।

सन्देश है, और श्रमण-धर्म का अनुवाद ही साधुमत है। तुलसीदास की भक्ति नैतिक अधिष्ठान है, इसलिये वह बौद्ध साधना को मान्य है। तुलसीदास जैसे वेद-भक्त कवि ने देवताओं की निन्दा की है, इन्द्र को ईर्ष्यालु बताया है, उसकी उपमा कुत्ते से दी है। बौद्ध धर्म के अदृश्य किन्तु निश्चित प्रभाव का इसे साक्ष्य माना जा सकता है। महाराष्ट्र के भक्त कवियो की यह एक विशेषता है कि कृष्ण के माधुर्यमय जीवन को लेकर भी उन्होंने समाज-नीति का बहुत अधिक ध्यान रक्खा है और उनके वर्णन ऐकान्तिक भावना में इतने दूर नही चले गये है जितने सूर के या अन्य कृष्णोपासक कवियो के। भक्ति अन्तत एक राग ही है। सूरदास ने अन्त समय कहा था 'खजन नैन रूप रस माते'। भगवान् बुद्ध का कोई उपासक इस प्रकार की बात उनके सम्बन्ध में नही कह सकेगा, यद्यपि बुद्ध में भी अनन्त सौन्दर्य है। भक्ति में रूप की आसक्ति कुछ न कुछ चाहिये, बौद्ध साधना पूर्णत अनासक्तिवाद है। बुद्ध के रूप-काय में हम रस-मत्त नही हो सकते, जैसे कि कृष्ण या राम के पद-पकजो में। जब हम तात्त्विक दृष्टि से बौद्ध विचार और भक्ति-दर्शन का कुछ तुलनात्मक अध्ययन करेगे।

मूल बुद्ध-दर्शन और भक्ति साधना-तत्व का पारस्परिक विचार करते समय सब से पहले यही प्रश्न उपस्थित होता है कि कौन मुख्य है, प्रतिपद् या
प्रपत्ति ? वास्तव में इस सप्रश्न के हल में
बुद्ध 'प्रतिपद्' (मार्ग) पर बुद्ध के विचार और भक्ति की भावना के
जोर देते हैं, जब कि भक्ति पारस्परिक सम्बन्ध का सारा तत्व निहित
'प्रपत्ति' (शरणागति) से है। सामान्यत ऐसा कहा जा सकता है
अधिक आश्वासन ग्रहण कि बुद्ध-दर्शन में भक्ति का अभाव है।
करती है भक्ति का प्रधान तत्व है शरणागति, पूर्ण
आत्म-विस्मृति और अपने उपास्य देव में
अनन्य निष्ठा। भक्ति दर्शन का उदय चाहे किसी भी रूप मे और किसी भी देश में हो, यह भावना निश्चय ही वहा सब से अधिक बलवती मिलेगी। अनन्य भाव से उपास्य देव के प्रति शरणागति होनी ही चाहिए। इसी को 'प्रपत्ति' कहा जाता है वैष्णव दर्शन मे। क्या दक्षिण के वेदान्ती भक्त, क्या बगदेश के 'प्रेमा' भक्ति में डूबे हुए वैष्णव साधक, क्या निर्गुण में समाधि लगाने वाले उत्तर भारत के सन्त अथवा क्या 'राम चरण रस मत्त' सगुणोपासक भक्त, सभी अनन्य भाव से प्रभु की भक्ति का उपदेश देते है और उसे एकमात्र शान्ति का उपाय समझते है। इतना

व्यापक यह तत्व ह कि इसके उदाहरण न तो वैष्णव-दर्शनो में से ही और न भक्त-कवियो मे से ही यहा देने की आवश्यकता है। सभी एक आवाज़ से अपनी निर्बलता और दीनता को प्रख्यापित करते हुए जैसे तुलसीदास को अपना प्रतिनिधि वनाकर प्रभु से पुकारते है 'विष पियूष सम करहु अगिनि हिम तारि सकहु विनु वेरे। तुम सम और दयालु कृपानिधि पुनि न पाइहो हेरे'। भगवान् की कृपा के विना भक्त का कोई दूसरा सहारा नही है। परन्तु बुद्ध का विचार तो सर्वथा मनुष्य के वीर्य और 'प्रधान' (प्रयत्न) पर ही आश्रित है और उसमें तो मनुष्य का थकित हृदय सिवाय अपने साधन के और शास्ता के उदाहरण के और किसी बात में आश्वासन नही ले सकता। वावरि के सोलह शिष्यो में से उपसीव नामक ब्राह्मण ने जब भगवान् से पूछा था 'हे शक्र! मै अकेले महान् ओघ (ससार-प्रवाह) को निराश्रित हो पार करने की हिम्मत नही रखता। हे समन्त चक्षु! आलम्वन बतलाओ जिसका आश्रय ले मै इस ओघ (भव) को तरूँ'। तो भगवान् का केवल यही उत्तर था 'आकिंचन्य को देख, स्मृतिमान् हो, 'कुछ नही है' को आलम्वन वना कर ओघ पार करो। कामो को छोड, कथाओ से विरत हो, रात दिन तृष्णा-क्षय को देखो'[१]। भक्ति-भावनामय प्राणियो को यहा आश्वासन की गुजायश नही है। फिर जव भिक्षु भगवान् से प्रव्रज्या पाता है, तो उसके योगक्षेम का भार वहाँ वुद्ध 'अह त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुच' कह कर अथवा 'तेषामह समुद्धर्ता मृत्युससारसागरात्' ऐसा उद्घोष कर या फिर 'तुलसीदास मेरो' ऐसा ही कह कर नही लेते, किन्तु उन कारुणिक शास्ता का कुछ क्रम ही और है 'आ भिक्षु! यह धर्म सु-आख्यात है, अच्छी प्रकार दुःख का क्षय करने के लिए तू ब्रह्मचर्य का आचरण कर'। इस प्रकार भगवान् वुद्ध कहते है। तथागत किसी की जिम्मेवारी अपने ऊपर नही लेते, किन्तु पवित्र जीवनपर्यन्त वे जामिन अवश्य वनते है। उनको अपना शास्ता स्वीकार करने का तात्पर्य यह नही है कि तथागत किसी के परित्राता वन जाते हैं, प्रत्युत वुद्ध तो केवल मार्ग के दिखाने वाले हैं और मार्ग तो स्वय भिक्षु को ही चलना होगा। उनके मार्ग में तो कर्म ही केवल अपना है और 'अत्तदीप' होने का ही तथागत का सर्वोत्तम उपदेश है। 'जो कुछ भी वीर्य के द्वारा प्राप्तव्य है, उसे प्राप्त किए विना

---

(१) देखिए सुत्त निपात—उपसीवमाणव पुच्छा।

मेरा वीर्य न रुकेगा 'ऐसा सकल्पवान् व्यक्ति ही वुद्ध के विचार में आश्वासन प्राप्त कर सकता हैं। यही वुद्ध के दर्शन का भक्ति के तत्त्व से महान् विभेद है। भक्त अपने वल मे विश्वास नही कर सकता, यद्यपि वह नित्य प्रयत्न-शील रहता है, वह जानता है कि विषय-वासनाएँ वुरी हैं और उन्हे जीतने के लिए निरन्तर प्रयत्न भी करता है, किन्तु 'हौ हारयौ करि जतन विविध विधि' की विवशता अन्त मे आ ही जाती है। इसीलिए भक्त कह उठता है 'जानत हूँ अनुराग तहा अति सो हरि तुम्हरे प्रेरे। तुलसिदास यह विपति वागुरो तुम्हहिं सो वनै निवेरे'। गीतोक्त भगवान् कृष्ण की वाणी कि माया का तरना अत्यन्त कठिन होने पर भी भगवान् की अनन्य शरणागति से सरल हो जाता है[1], इसी प्रवृत्ति का द्योतक है। कहने का तात्पर्य यह है कि पवित्रता के मार्ग पर तो चलने के वुद्ध दर्शन और भक्ति दर्शन दोनो ही इच्छुक है, किन्तु वुद्ध की वीर्यवती वाणी जव कि पुरुपार्थ को प्रधान वस्तु मानती है तो भक्ति की विकलतामयी वाणी उसकी अपर्याप्तता स्वीकार कर भगवत्कृपा भी चाहने वाली होती है। एक आवाज यदि विशुद्ध ज्ञान और पुरुपार्थ की है तो दूसरी अशक्तता और भावना की भी। निर्वल मानवता को कदाचित् दूसरी ही अधिक आकर्पक और आश्वासनकारी मालूम होती है। इसी मे भक्ति और महायान धर्म बौद्ध धर्म की सफलता का सारा रहस्य छिपा है, किन्तु स्थविरवाद की उपर्युक्त प्रवृत्ति के कारण ही वह भी सभी युगों में वेदान्त दर्शन के साथ ही अधिक विचारशील लोगो के मनन का विषय हुआ है। इस प्रकार वुद्ध-दर्शन और भक्ति दर्शन के सम्वन्ध के समग्र प्रश्न को हमने इस वात मे देखा कि जव कि वुद्ध की वाणी का समग्र जोर 'प्रतिपद्' अथवा मार्ग पर चलने में ही है, भक्ति उसकी सुगमता के लिए भग-वत्कृपा की भी काक्षिणी होती है। यदि भगवत्कृपा कोई वास्तविक और नियमित वस्तु है तो वह 'प्रधान' करने वाले को अवश्य स्वत मिल ही

---

(१) दैवी ह्येपा गुणमयी मम माया दुरत्यया।
मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेता तरन्ति ते॥
मिलाइये वहीं 'अनन्याश्चिन्तयन्तो माम्', 'अनित्यमसुखं . . . भजस्व माम्', 'शृणु मे परम वच—मन्मना भव मद्भक्तो' 'मामेकं शरणं व्रज', 'अनन्येनैव योगेन.......तेपामहं समुद्धर्ता' 'मय्येव मन आधत्स्व' 'भक्तिरव्यभिचारिणी', 'तमेव शरणं गच्छ सर्वभावेन' आदि, आदि।

रहस्यात्मक तत्व नही। कुछ भी हो, बौद्ध साधना का भी आरम्भ शरणागति से ही है, ऐसा कहा जा सकता है। आचार्य बुद्धघोष ने एक जगह कहा है कि आध्यात्मिक जीवन के आरम्भ की सूचना देने वाली शरणागति ही है। शरणागति आध्यात्मिक जीवन के उदय का लक्षण है। यह एक महान् आध्यात्मिक सत्य है जिसकी सिद्धि भक्ति-दर्शन के समान स्थविरवाद बौद्ध धर्म में भी हुई है। हम पहले देख चुके है कि श्रद्धा की कितनी महिमा बौद्ध धर्म के आदिम स्वरूप में स्वीकृत है और श्रद्धा की विकसित अवस्था को ही आचार्य बुद्धघोष ने 'भक्ति' (भत्ति) कहा है। फिर गुरु-भक्ति के रूप में तो भक्ति बुद्ध के प्राथमिक शिष्यो में भी विद्यमान थी। भगवान् के परम अग्रणी शिष्य सारिपुत्र का उनके प्रति उद्गार है 'मार सेना को दमन करने वाले बुद्ध, एक ही के प्रति श्रद्धा रखना, एक ही की शरण जाना, एक ही को प्रणाम करना, भवसागर से तार सकता है'[1]। इस एक वाक्य में अनन्य भक्ति के समग्र तत्व हमारी समझ से उपस्थित है। फिर शास्ता के इन्ही परम ज्ञानी शिष्य ने अपने शास्ता के प्रति जो उद्गार अपने परिनिर्वाण के लिए उनसे अन्तिम विदाई लेते समय किये, उनमें ही भक्ति-तत्व का क्या कम परिपाक हुआ है। स्थविर ( सारिपुत्र ) ने रक्तवर्ण हाथो को फैलाकर शास्ता के चरणो को पकड कर कहा 'भन्ते ! इन चरणो की वन्दना के लिए सौ हजार कल्पो से भी अधिक काल तक मैंने असख्य पारमिताएँ पूरी कीं। वह मेरा मनोरथ सिर तक पहुँच गया। अब आपके साथ फिर जन्म ले एक स्थान में एकत्रित होना नही है। अब यह विश्वास छिन्न हो चुका। अनेक शत सहस्र बुद्धो के प्रवेश-स्थान अजर, अमर, क्षेम, सुख, शीतल, अभय, निर्वाण पुर जाऊँगा। यदि मेरा कोई कायिक या वाचिक कर्म भगवान् को न रुचा हो तो भगवान् क्षमा करें। मेरा जाने का समय है'[2]। इसी प्रकार आनन्द के भी कई उद्गार स्मरणीय है[3]। बीमार भिक्षु वक्कलि तो अपने साथी भिक्षु के द्वारा कहे हुए बुद्ध-वचनो को भी चारपाई पर लेटे हुए नही सुन सकता था। 'मेरे लिये यह उचित नही कि मै चारपाई

---

(१) मिलिन्द प्रश्न में सारिपुत्र-वचन के रूप में उद्धृत, देखिए भिक्षु जगदीश काश्यप का हिन्दी अनुवाद, पृष्ठ २९६

(२) देखिए बुद्धचर्या, पृष्ठ ५१३

(३) उदाहरणत. उन्होंने परिनिर्वाण के समय कहा 'मैंने परम श्रद्धा के साथ बुद्ध की सेवा की है ... अब मैंने जीवन के विशाल भार को फेंक दिया है"।

पर लेटे शास्ता के वचनो को सुनू ।' धरती पर अपने को उतरवा कर उसने बुद्ध वचनो को सुना । इससे सिद्ध है कि व्यावहारिक रूप में बुद्ध के शिष्य अपने शास्ता को उपास्य दृष्टि से ही देखते थे और यह प्रवृत्ति भिक्षु नागसेन के समय तक तो इतनी पहुँची कि मिलिन्दप्रश्न के स्थविरवाद-परम्परा के ही ग्रन्थ होने पर भी उसमें बुद्ध की पूजा और भक्ति जैसी बहुत सी बातें कही गई हैं[1] । महायान के भक्ति तत्व को निश्चय ही इन से बहुत प्रेरणा मिली होगी । यही बुद्ध के विचार का भक्ति तत्त्व से सक्षिप्त सम्बन्ध-निरूपण है ।

**महायान दर्शन और भक्ति तत्त्व**

महायान धर्म में भक्ति तत्त्व का किस गूढ रूप से समावेश हो गया, यह हम पहले देख चुके हैं। हमने यह भी पहले देखा है कि बोधिसत्वो आदि की पूजा और भगवान् बुद्ध को जगत् के त्राता और पिता समझने की प्रवृत्ति किस प्रकार बौद्ध धर्म में समा गई और मूलत. विशुद्ध नैतिकवाद पर प्रतिष्ठित बौद्ध धर्म कालान्तर मे एक भक्तिमय स्वरूप प्राप्त कर गया । इन सब बातो का विवेचन हम चतुर्थ प्रकरण मे चुके कर है[2] । यहा इतना कह देना और आवश्यक होगा कि बौद्ध धर्म मे भक्ति के विकास के पूर्वरूप में प्रतिपद् और प्रपत्ति की भावना में समन्वय था, या प्रतिपद् का स्थान कुछ ऊँचा था। इस स्थिति का प्रतीक अश्वघोष का युग है । सौन्दरनन्द में भगवान् बुद्ध नन्द से कहते है, "अभ्यर्थन मे न तथा प्रणामो धर्मे

---

(१) देखिए मिलिन्द प्रश्न, एक तरफ तो महास्थविर नागसेन यह कहते है, 'परिनिब्बुतो महाराज भगवा, न च भगवा पूज सादियति, बोधिमूले येव तथागतस्स सादियना पहीना, किं पन अनुपादिसेसाय निब्बान धातुया परिनिब्बुतस्स' तो दूसरी ओर ही अविरुद्ध भाव से कहने लगते हैं 'न च भगवा पूजं सादियति असादियन्तस्सेव तथागतस्स ञाणरतनारम्मणेन सम्मापटिपत्ति सेवन्ता तिस्सो सम्पत्तियो पटिलभन्ति ......इमिना पि महाराज कारणेन तथागतस्स परिनिब्बुतस्स असादियन्तस्सेव कतो अधिकारो अवञ्झो भवति सफलो', मेण्डक पञ्हो, पृष्ठ १०० (बम्बई विश्वविद्यालय का संस्करण)। लोकधर्म की भावना को इस प्रकार उत्साह देना ही भक्ति की जडो को प्रकट करना है ।

(२) देखिये पीछे महायान धर्म का विवेचन ।

यथैषा प्रतिपत्तिरेव'[1] अर्थात् मुझे प्रणाम करना मेरा वैसा सम्मान नही है, जैसा कि धर्म का आचरण करना। बाद में बुद्ध की शरणागति प्रधान हो गई और धर्माभ्यास गौण। 'सुखावती-व्यूह' की यही परिस्थिति है। मध्ययुगीन भक्ति से प्राय इसी अवस्था की अधिक समानता है। अब हम सग्राहक रूप से भक्ति-दर्शन और बौद्ध दर्शन के पारस्परिक सम्वन्ध पर आते हैं।

**संग्राहक दृष्टि से बौद्ध-दर्शन और भक्ति दर्शन का पारस्परिक सम्बन्ध—तत्त्व-मीमासा के क्षेत्र में—प्रमाण-मीमांसा के क्षेत्र में—आचार-मीमांसा के क्षेत्र में—**

भक्ति-दर्शन भी एक मार्ग है जिस प्रकार कि मूलत बुद्ध-दर्शन था। दोनो ही तत्वमीमासा से विशेष सम्बन्ध नही रखते, इसी अर्थ में कि मार्ग उनके लिए प्रधान है। किन्तु यहा एक अन्तर भी है। भक्ति केवल करुणा पर आश्रित है, और बुद्ध में करुणा और बुद्ध दोनो है, बल्कि यो कहना चाहिए कि करुणा से बुद्धि ही कुछ अधिक है। जिस प्रकार गोस्वामी तुलसीदास जी कहते है 'को जानै को जइहै सुरपुर को तुलसिहि बडो भलो लागत जग जीवन राम गुलाम को' उसी प्रकार बुद्ध भी साधना के फल को कालान्तर की चीज नही मानते। इस जीवन में भक्तगण इतने 'रामचरणरसमत्त' रहे कि उन्होने पाई हुई मुक्ति का भी निरादर किया। 'धरम न अरथ न काम रुचि पद न चहहुँ निरवान। जनम जनम रति रामपद यह वरदान न आन' ऐसा गोस्वामी तुलसीदास जी ने गाया और महाराष्ट्र में भी सन्त तुकाराम ने योग और मोक्ष को पैरतले पडी हुई चीजें वतलाया। ये सब बातें बताती है कि भक्तो ने इसी जीवन में उस आनन्द को पाया था जिससे परम और कुछ नही है। इसी अत्यन्त सुख रूप निब्वाण को इसी जीवन में साक्षात्कार कर भिक्षु साधक कह सकते थे 'सुसुख वत जीवाम।' हम सुख से जी रहे है। भक्तो ने तत्व मीमासा नही की। वे प्राय वैष्णव आचार्यों के ही तत्त्ववाद पर अपनी प्रतिष्ठा रखते रहे। अत बौद्ध दर्शन की तरह स्वतन्त्र विचार का वीज उनमें कभी नही उग सका। हा कवीरदास जी इसके एक बडे जवरदस्त अपवाद हैं। 'अपनी राह तू चले कवीरा' ऐसा गम्भीर निनाद वही एक व्यक्ति थे जो मध्ययुगीन भारत में कर सकते थे। जातिगत और वशगत श्रेष्ठता के

---

(१) सौन्दरनन्द १८।२२

विचारो को सव से पहले इन्ही महात्मा ने मध्ययुगीन भारत में विश्वसित किया। जैसा हम पहले कह चुके हैं, कवीर ने जव सृष्टि के आदि कारण का चिन्तन करते हुए यह कहा था 'कह कवीर जहँ वसहु निरजन तहँ किछु आह कि सून्य' तो उन्होने वौद्धो के शून्य और वेदान्त के निर्गुण निर्विकार—जो सन्तो का 'निरजन' है—के वीच मध्यस्थता कर दी थी। 'तहँ किछु आह कि सून्यम्' का उत्तर नासदीय सूक्त के ऋषि से लेकर नागार्जुन, शकर, श्रीहर्ष और सैकडो अन्य मनीषियो की वुद्धिया भी आज तक नही दे सकी है। इसी शून्य में स्नान कर कवीर साहव शीतल हुए थे। 'तपन गई सीतल भया, जव सुन्नि किया असनान।'[1] इतना जवरदस्त प्रभाव मध्ययुगीन साधना पर शून्यवाद का उपलक्षित होता है कि महान् मुसलमान सावक मलिक मुहम्मद जायसी भी विना गाए नही रहे। 'इहै जव तकै पुन्न, यह जप तप सव सावना। जानि परै जव सुन्न मुहमद सोई सिद्ध भा। भा भल सोह सो सुन्नहि जानै। सुन्नहि ते सव जग पहचानै। सुन्नहि तै है सुन्न उपाती। सुन्नहि ते उपजहि वहु भाती। सुन्नहि माह इन्द्र वरम्हण्डा। सुन्नहि ते टीके नवखण्डा। सुन्नहि ते उपजे सव कोई। पुनि वुलाइ सव सुन्नहि होई। सुन्नहि सात सरग उपराही। सुन्नहि सातो धरति तराही। सुन्नहि ठाठ लाग सव एका। जीवहि लाग पिण्ड सगरे का। सुन्नम सुन्नम सव उतराही। सुन्नहि मँह सव रहे समाई'। इतना ही नही, परम तत्त्व को वे 'गुपुत तें, गुपुत सुन्न तें सुन्नू' भी कहते है और फिर शून्य और ब्रह्म अथवा आत्म-स्वरूप का वह समन्वय करते है जिसको आज तक कोई भारतीय दार्शनिक नही कर सका है 'हुता जो सुन्नम सुन्न नावँ ठावँ ना सुर सवद। तहा पाप नहिं पुन्न मुहमद आपुहि आपु आपु महँ'। निश्चय ही यहा नागार्जुन (शून्यवाद) और शकर (ब्रह्मवाद) दोनो के ही अद्वितीय समन्वय को इस सूफी सावक ने हमें दिया है।

जिस प्रकार तत्त्व-मीमासा के क्षेत्र की ओर भक्तो ने विशेष ध्यान नही दिया, उसी प्रकार प्रमाण-मीमासा की भी उन्होने कोई चिन्ता नही की। वेद के प्रामाण्य को तो प्राय सव ने स्वीकार किया ही। 'श्रुति सम्मत हरि भगति पथ' गोस्वामी तुलसीदास जी ने भी कहा, दक्षिण मे समर्थ रामदास ने भी अपने 'दासवोध' में वेद-भक्ति की शपथ ली, और तो और जायसी भी तो इस पर-

---

(१) मिलाइये अन्यत्र भी—'हद्द छोंडि वेहद गया किया सुन्नि असनान', 'सहज सुन्न में रहै समाना।

म्परा से विरहित नही हो सके। 'वेद पन्थ जो नहिं चलहिं ते भूलहिं वन माझ। झूठ बोल थिर रहै न राचा। पण्डित सोइ वेद मत साचा।। वेद वचन मुख साच जो कहा। सो जुग जुग अहिथिर होइ रहा'। बगीय वैष्णव भक्त तो इससे भी आगे बढ गए। उन्होने न केवल वेद को ही प्रमाण माना, किन्तु श्रीमद्भागवत पुराण को भी सर्वशास्त्रचक्रवर्तित्व का स्वरूप दे दिया। 'भक्ति-सन्दर्भ' में तो 'मदीयलीलाशून्य वैदिकमपि वाच नाम्यसेत्' इसका भी प्रतिपादन किया गया और श्री रूप गोस्वामी जी ने अपने 'सक्षेप भागवतामृत' में मुक्तिविस्तार करते हुए 'प्रधानत्वात् प्रमाणेषु शब्द एव प्रमाण्यते' यह भी कहा जो बौद्ध विचार की परम्परा के किसी भी स्तर से कोई मेल नही खा सकता। यह दिशा बिलकुल बौद्ध विचार से विपरीत चली गई है। चूकि मनीषी आचार्यों की भक्ति की सिद्धि प्रधानतया वेद से न होकर श्रीमद्भागवत से ही होती है, इसलिए वे इतना भी कहने से नही चूके है 'वेदेर निगूढ अर्थ बूझने ना जाय। पुराण वाक्य सेई अर्थ करये निश्चय'। सम्भवत यह शब्द प्रमाण को उसकी आत्यन्तिक सीमा तक बढाना है। किन्तु सम्भवत यह प्रवृत्ति तत्कालीन कठोर तर्कवाद के प्रति प्रतिक्रिया रूप में ही थी जैसा कि सार्वभौम के इन शब्दो से भी प्रकट है—'तर्क शास्त्रे जड आमि यैछे लौहदण्ड। आमे द्रवाइले तुमि प्रताप प्रचण्ड'। दक्षिण की भक्ति परम्परा, जिसमें वेदान्त की भावना एक गम्भीर रूप से सर्वत्र निहित है, इस विषय में बडी सयत है। उग्र रूप तो कबीर में ही हमें सभी प्रकार के बन्धनो को तोडने का मिलता है, फिर चाहे वे बन्धन वेद के हो या किसी अन्य के।' साधु सती और सूरमा इन पटतर कोउ नाहिं। अगम पन्थ को पग धरें डिगें तौ कहा समाहिं।' जिस अदम्य वीर्य को बुद्ध ने प्रारम्भ किया था, उसी की एक झलक इन शब्दो में कैसी अच्छी मिलती है 'साध का खेल तो विकट बेढा मती सती और सूर की चाल आगे। सूर घमसान है पलक दो चार का सती घमसान पलक एक आगे। साध सग्राम है रैन दिन जूझना। देह पर्यन्त का काम भाई'। बगाल का वैष्णव धर्म जिसका स्वरूप 'शृगारिक रहस्यवाद' का था नैतिक तत्त्वो की कुछ अवहेलना सी करता रहा, कम-से-कम उसने इसे प्रधान स्थान नही दिया और इस कमी को श्री सुशील कुमार दे ने भी स्वीकार किया है[1]। अन्यथा अन्य भक्ति सम्प्रदायो ने स्पष्टतया नीति तत्व

(१) देखिए उनका 'वैष्णव फेथ एण्ड मूवमेण्ट इन बगाल', अध्याय ६; स्वयं श्री चैतन्य देव अथवा उनके उपदेशो में तो इस कमी का आरोप करना

को एक प्रधान स्थान अपनी भक्ति साधना में दिया है। वाह्य कर्मकाण्ड का भी प्राय सभी जगह अभाव है। 'पाइवे पै जानिवो करम फल भरि भरि वेद परोसो' तुलसीदास ने कहा है, जो यज्ञवादी धर्म के प्रति बौद्ध प्रवृत्ति के अनुकूल ही है।

इस प्रकार एक अनन्यसाधारण आध्यात्मिक वायु-मण्डल मध्ययुगीन भारत में भक्तो की परम्परा के द्वारा भारत के एक कोने से दूसरे कोने तक कहीं साखी सवदी सुना कर, कही 'मगल मुद दैनी' राम कथा का श्रवण कराकर, कही प्रभु की ह्लादिनी शक्ति के साक्षात्कार करा कर, कही 'न तुम्ही सोडवी राम हा अन्तकाली' ऐसा आश्वासन देकर, प्रसारित किया गया जो निश्चय ही निर्वल मनुष्यो में ( सशक्त कौन है ? ) चारित्र्यगुण का सञ्चार करने का अद्भुत सामर्थ्य रखता है। निश्चय ही इस मार्ग पर जो चलते है वे भी भववन्ध को काटते है, यही अमृत परोसा हुआ अपने लिए देखते है, महान् ओघ को ये तरते है अथवा यो कहिए कि महान् ओघ ही इनके लिए सूख जाता है। 'राम जपत भवसिन्धु सुखाही' यह वाणी सत्य से खाली नही है और न असत्य है भक्ति मार्ग के विषय में कही हुई यह उक्ति ही 'सर्वहि सुलभ सव दिन सव देसा। सेवत सादर समन कलेसा'। सच्चिदानन्दमय राम के हृदय में रहते अज्ञानान्धकार प्रवेश नही कर सकता, काम नही ठहर सकता, विषय की तो वार्ता ही नही रहती। 'राम चरित जे सुनत अघाही। रस विशेष जाना तिन्ह नाही'। अपरिमित आश्वासनप्रद साधना भक्ति है। पापी से पापी के लिये यहा आश्वासन है। ज्ञान और वैराग्य की साधना कलियुग में नही है। 'संन्यास लेते ही मन विगडता है' और 'सुख सपनेहु न जोग सिधि साधन'। इसी भूमिका को लेकर भक्ति चलती है। वह ज्ञान, विराग और वैदिक ज्ञान को मिथ्या नही कहती। 'सो सव भाति खरो'। परन्तु उसको ग्रहण करने की क्षमता

---

पाप ही होगा—सवे परस्त्रीरप्रति नाहि परिहास। स्त्री देखि दूरे प्रभु हयेन एक पाश'। इसी प्रकार उनका उपदेश भी 'एइ सव गुण हय वैष्णव लक्षण। सव कहा ना याय करि दिग्दरशन ॥ कृपालु अकृतद्रोह सत्य-सार सम। निर्दोष वदान्य मृदु शुचि अकिंचन ॥ सर्वोपकारक शान्त कृष्णैक शरण। अकाय निरीह स्थिर विजित षड्गुण ॥ मितभुक् अप्रमत्त मानद अमानी। गम्भीर करुण मैत्र कवि दक्ष मौनी ॥' शान्त भिक्षु के लक्षण भी तो यही है!

म्परा से विरहित नही हो सके। 'वेद पन्थ जो नहिं चलहिं ते भूलहिं वन माझ। झुठ बोल थिर रहै न राचा। पण्डित सोइ वेद मत साचा।। वेद वचन मुख साच जो कहा। सो जुग जुग अहिथिर होइ रहा'। वगीय वैष्णव भक्त तो इससे भी आगे बढ गए। उन्होने न केवल वेद को ही प्रमाण माना, किन्तु श्रीमद्भागवत पुराण को भी सर्वशास्त्रचक्रवर्तित्व का स्वरूप दे दिया। 'भक्ति-सन्दर्भ' में तो 'मदीयलीलाशून्य वैदिकमपि वाच नाम्यसेत्' इसका भी प्रतिपादन किया गया और श्री रूप गोस्वामी जी ने अपने 'सक्षेप भागवतामृत' में मुक्तिविस्तार करते हुए 'प्रधानत्वात् प्रमाणेषु शब्द एव प्रमाण्यते' यह भी कहा जो बौद्ध विचार की परम्परा के किसी भी स्तर से कोई मेल नही खा सकता। यह दिशा बिलकुल बौद्ध विचार से विपरीत चली गई है। चूकि मनीषी आचार्यों की भक्ति की सिद्धि प्रधानतया वेद से न होकर श्रीमद्भागवत से ही होती है, इसलिए वे इतना भी कहने से नही चूके है 'वेदेर निगूढ अर्थ बूझने ना जाय। पुराण वाक्य सेई अर्थ करये निश्चय'। सम्भवत यह शब्द प्रमाण को उसकी आत्यन्तिक सीमा तक बढाना है। किन्तु सम्भवत यह प्रवृत्ति तत्कालीन कठोर तर्कवाद के प्रति प्रतिक्रिया रूप में ही थी जैसा कि सार्वभौम के इन शब्दो से भी प्रकट है—'तर्क शास्त्रे जड आमि यैछे लौहदण्ड। आमे द्रवाइले तुमि प्रताप प्रचण्ड'। दक्षिण की भक्ति परम्परा, जिसमें वेदान्त की भावना एक गम्भीर रूप से सर्वत्र निहित है, इस विषय में बडी सयत है। उग्र रूप तो कबीर में ही हमें सभी प्रकार के बन्धनो को तोडने का मिलता है, फिर चाहे वे बन्धन वेद के हो या किसी अन्य के।' साधु सती और सूरमा इन पटतर कोउ नाहिं। अगम पन्थ को पग धरें डिगें तौ कहा समाहिं।' जिस अदम्य वीर्य को बुद्ध ने प्रारम्भ किया था, उसी की एक झलक इन शब्दो में कैसी अच्छी मिलती है 'साध का खेल तो विकट वेढा मती सती और सूर की चाल आगे। सूर घमसान है पलक दो चार का सती घमसान पलक एक आगे। साध सग्राम है रैन दिन जूझना। देह पर्यन्त का काम भाई'। वगाल का वैष्णव धर्म जिसका स्वरूप 'शृगारिक रहस्यवाद' का था नैतिक तत्वो की कुछ अवहेलना सी करता रहा, कम-से-कम उसने इसे प्रधान स्थान नही दिया और इस कमी को श्री सुशील कुमार दे ने भी स्वीकार किया है[1]। अन्यथा अन्य भक्ति सम्प्रदायो ने स्पष्टतया नीति तत्व

(१) देखिए उनका 'वैष्णव फेथ एण्ड मूवमेण्ट इन वगाल', अध्याय ६; स्वयं श्री चैतन्य देव अथवा उनके उपदेशो में तो इस कमी का आरोप करना

को एक प्रधान स्थान अपनी भक्ति साधना में दिया है। बाह्य कर्मकाण्ड का भी प्राय सभी जगह अभाव है। 'पाइवे पै जानिवो करम फल भरि भरि वेद पगेसो' तुलसीदास ने कहा है, जो यज्ञवादी धर्म के प्रति बौद्ध प्रवृत्ति के अनुकूल ही है।

इस प्रकार एक अनन्यसाधारण आध्यात्मिक वायु-मण्डल मध्ययुगीन भारत में भक्तो की परम्परा के द्वारा भारत के एक कोने से दूसरे कोने तक कहीं साखी सबदी सुना कर, कही 'मगल मुद दैनी' राम कथा का श्रवण कराकर, कही प्रभु की ह्लादिनी शक्ति के साक्षात्कार करा कर, कही 'न तुम्ही सोइबी राम हा अन्तकालीं' ऐसा आश्वासन देकर, प्रसारित किया गया जो निश्चय ही निर्बल मनुष्यो में ( सशक्त कौन है ? ) चारित्र्यगुण का सञ्चार करने का अद्‌भुत सामर्थ्य रखता है। निश्चय ही इस मार्ग पर जो चलते है वे भी भवबन्ध को काटते है, यही अमृत परोसा हुआ अपने लिए देखते है, महान् ओघ को ये तरते है अथवा यो कहिए कि महान् ओघ ही इनके लिए सूख जाता है। 'राम जपत भवसिन्धु सुखाही' यह वाणी सत्य से खाली नही है और न असत्य है भक्ति मार्ग के विषय में कही हुई यह उक्ति ही 'सबहिं सुलभ सब दिन सब देसा। सेवत सादर समन कलेसा'। सच्चिदानन्दमय राम के हृदय में रहते अज्ञानान्धकार प्रवेश नही कर सकता, काम नहीं ठहर सकता, विषय की तो वार्ता ही नही रहती। 'राम चरित जे सुनत अघाहीं। रस विशेष जाना तिन्ह नाहीं'। अपरिमित आश्वासनप्रद साधना भक्ति है। पापी से पापी के लिये यहा आश्वासन है। ज्ञान और वैराग्य की साधना कलियुग में नही है। 'संन्यास लेते ही मन विगडता है' और 'सुख सपनेहु न जोग सिधि साधन'। इसी भूमिका को लेकर भक्ति चलती है। वह ज्ञान, विराग और वैदिक ज्ञान को मिथ्या नही कहती। 'सो सब भाति खरो'। परन्तु इनको ग्रहण करने की क्षमता

---

पाप ही होगा—सबे परस्त्रीरप्रति नाहि परिहास। स्त्री देखि दूरे प्रभु हयेन एक पाश'। इसी प्रकार उनका उपदेश भी 'एइ सब गुण हय वैष्णव लक्षण। सब कहा ना याय करि दिग्दरशन॥ कृपालु अकृतद्रोह सत्य-सार सम। निर्दोष वदान्य मृदु शुचि अकिञ्चन॥ सर्वोपकारक शान्त कृष्णैक शरण। अकाम निरीह स्थिर विजित षड्गुण॥ मितभुक् अप्रमत्त मानद अमानी। गम्भीर करुण मैत्र कवि दक्ष मौनी॥' शान्त भिक्षु के लक्षण भी तो यही है!

तान्त्रिक लोग अद्भुत प्रतीको का प्रयोग करते थे और बडे योगी होने का भी दावा करते थे। उनका प्रभाव बौद्धो पर पडा और बौद्धो ने भी उनको बहुत कुछ दान दिया। विशेषत नैपाल और बगाल में शैवों और शाक्तो ने बहुत सी बातें बौद्धो से लीं। किन्तु तात्विक दृष्टि से बुद्ध की शिक्षाओ में और तन्त्र सिद्धान्तो में कुछ भी समन्वय नही था। भगवान बुद्ध ने मध्यमा प्रतिपद् पर जोर दिया था, अत बौद्ध धर्म में हठयोग, मन्त्र-तन्त्र आदि को प्रोत्साहन नही था, अनर्थकारी बातो को तो होता ही कहा से। अत जब बौद्ध धर्म में चौरासी सिद्धों का युग आया, जिनका वर्णन महापडित राहुल साकृत्यायन ने अपने ग्रन्थ 'पुरातत्व निवन्धावली' में विस्तार से दिया है,[1] तो यह भारत में बौद्ध धर्म के बुरे दिनो का ही सूचक था। उपासना चाहे भैरव भवानी की हो चाहे बुद्ध और तारा की, उस पर बुद्ध-धर्म टिक नही सकता था और ऐसा ही हुआ भी। हम पहले कह चुके है कि तूरानी देशो में बौद्ध धर्म के प्रचार की आवश्यकता के परिणाम-स्वरूप तान्त्रिकता का समावेश बौद्ध धर्म में हो गया, अथवा यो कहना चाहिये कि उन देशो की तात्रिक पृष्ठभूमि को स्वीकार कर बौद्ध धर्म ने उसके माध्यम से अपना सदेश देना शुरू किया। तिब्वत का लामाई बौद्ध धर्म और चीन और जापान के शिगोन ( मन्त्र-यान सम्प्रदाय ) इसी प्रवृत्ति के परिणाम है। रहस्यात्मक मन्त्रो के उच्चारण ने बौद्ध धर्म में भी जोर पकडा। 'गते गते परगते परसगते वोधि स्वाहा' (हे वोधि ! पार चले गये, पार चले गये, पार पहुँच गये, स्वाहा ) जैसे मन्त्रों की आवृत्ति प्रज्ञापारमिता के प्राप्त्यर्थ होने लगी। मन्त्रवादी सम्प्रदायो में ही नही, ध्यान (जैन) वौद्ध धर्म के लाखों अनुयायी आज भी 'प्रज्ञा पारमिता हृदय सूत्र' के इस मन्त्र का जप प्रतिदिन करते है[2]। 'स्वाहा' शब्द वता रहा है कि वैदिक यज्ञवाद का अनिवार्य प्रभाव भी वौद्ध तन्त्रवाद पर पडा है। बुद्ध के मूल उपदेशो के अनुसार प्रज्ञा की प्राप्ति के लिये शील और ध्यान का अभ्यास आवश्यक है, मन्त्रो की आवृत्ति से वह नही मिल सकती। परन्तु यह परिवर्तन बौद्ध साधना में आ गया। बुद्ध ने कहा था, 'मन्त्रोच्चारण एव अग्नि आहुति द्वारा जन्म-मरण से मुक्ति नही होती। मन्त्रोच्चारण करने से और आहुति आदि देने से विषयो

**बुद्ध-मन्तव्य सरल और केवल मध्यमा-प्रतिपद् पर प्रतिष्ठित**

(१) पुरातत्व निवन्धावली, पृष्ठ १३५-१६०

(२) देखिये सुजुकी एसेज इन जैन वुद्धिज्म (थर्ड सीरीज) पृष्ठ २०२-२०७

की तृष्णा दृढतर होती है'[1]। बुद्ध की शिक्षाओ के अनुसार योग की ऋद्धियो में न शान्ति है और न संयम। परन्तु बाद में बौद्ध धर्म में यह सब चल पडा।

**उत्तरकालीन बौद्ध धर्म में तान्त्रिकता का समावेश**

जब इस प्रकार बौद्ध धर्म में तान्त्रिकता का समावेश हो गया तो, जैसा कि हम पहले कह चुके हैं, उसमें अनेक दोष उत्पन्न हो गए जिनका वर्णन तात्विक दृष्टि से यहा उपयुक्त न होगा। न केवल धार्मिक किन्तु दार्शनिक क्षेत्र में भी नये-नये ग्रन्थ रच कर बुद्ध को अनेक योग की क्रियाओं का उपदेष्टा बताया गया और वह भी विभूतियो को प्राप्त करने के लिए। प्रातिमोक्ष शील भिक्षु-सघ से लुप्त हो गया और वामाचारी लोग मास और मदिरा का भी प्रचार करने लगे।

**इसी कारण बौद्ध धर्म और दर्शन के परिष्कार की भी आवश्यकता और आर्य सनातन धर्म रूपी महा समुद्र में नाम और रूप छोड़कर उसका समावेश और लोप**

इसीलिए बौद्ध धर्म और दर्शन की परिशुद्धि की भी आवश्यकता प्रतीत हुई और यह काम शकर ने बडी लगन के साथ किया। परिणामत जिस आर्य-सनातन धर्म रूप महानद से बौद्ध धर्म निकला था, उसी में बाद में नामरूप खोकर वह मिल गया और यह काम भारत मे विशेषत. तान्त्रिकता के बौद्ध धर्म मे प्रवेश करने के कारण ही हुआ। यहा यह कह देना अनावश्यक न होगा कि बौद्ध धर्म का यह अन्तिम भग्न तान्त्रिक रूप भी नाथ-पन्थ और सन्त-साधना पर अपने प्रभाव की अमिट छाप छोड गया है, जिसका विवेचन हम पहले कर चुके हैं।

## अं—बौद्ध दर्शन और आधुनिक भारतीय विचार

**उपोद्घात**

आधुनिक भारतीय विचार में, और न केवल आधुनिक भारतीय विचार में ही अपि तु समग्र विश्व के चिन्तन में, बौद्ध दर्शन अपने महत्व को पुन प्राप्त कर रहा है। जैसा कि सर वैरन जयतिलक ने कहा है 'बौद्ध धर्म ही भावी ससार का धर्म होगा'[2]। यह श्रद्धा का विजृम्भण ही नही, किन्तु एक सत्य है। धर्म से तात्पर्य युग के सर्वोच्च

---

(१) बुद्ध-चरित १६।५७-५९

(२) देखिए उनका इस विषय पर निबन्ध 'विश्ववाणी' ( मई १९४२, बौद्ध सस्कृति अक ) पृष्ठ ५२३-५२६

आध्यात्मिक आदर्शों से है और ये आदर्श बौद्ध धर्म ही दे सकता है, क्योंकि सार्वभौम तत्व उसी में सब से अधिक है, नैतिक अनुभूति की व्यापकता उसी की सब से अधिक तीव्र है, कर्मकाण्ड उसी में सब से कम है और वैज्ञानिक निष्कर्षों से उसी का सब से अधिक साम्य है । आध्यात्मिक सस्कृति पर उसी ने सब से अधिक जोर दिया है और लोक-कल्याण के लिए सेवा-धर्म का भी विस्तार उसने किया है । मनस्तत्व का अत्यन्त गम्भीर पर्यवेक्षण करके उसने अपने नैतिक तत्व का निर्माण किया है जिसे मिथ्या धार्मिक विश्वासो से ऊबा हुआ मनुष्य आज चाहता है । साराश यह कि अनेक कारणो से बौद्ध धर्म और दर्शन न केवल भारत के ही किन्तु सम्पूर्ण विश्व के आकर्षण का कारण बन गया है ।

**एक लम्बी मूर्च्छा के बाद भारतीय विचार की अभी स्फूर्तिमय जागृति और आत्मस्वरूपानुस्मृति**

भारतीय विचार की तो अभी जागृति ही हुई है । उसे अपने आदर्श, पूर्व के चिन्तन आदि कुछ भी स्मरण नही रहे थे । गत शताब्दी में वह खूब सोया, जवकि ससार वैज्ञानिक मार्ग पर बढ रहा था । अभी उसकी मूर्च्छा जगी है । वह सोचता है कि मेरे भी आदर्श है जिन पर मै अपने जीवन का निर्माण कर सकता हूँ । यहा यह कह देना न्याय्य होगा कि इस नव-जागरण में प्रधान कारण वास्तव में वही रहे है जिन्होने उसका सम्मोहन भी किया था । हमें अपने बुद्ध, याज्ञवल्क्य, शकर और अशोक कब स्मरण थे ? जव इन विषयक अध्ययन, गवेषण और मूल्याकन पहले अँग्रेजो ने किया, तभी तो उनके पदचिह्नो पर हम इसमे प्रवृत्त हुए ! बुद्ध और बौद्ध दर्शन के विषय में तो यह एक अत्यन्त आश्चर्यजनक रूप से ठीक ही है । 'सर्वदर्शन सग्रह' और 'शकर दिग्विजय' के वर्णनो को छोड कर हम सुगत या उनके धर्म के विषय में क्या अभिज्ञा रखते थे ? बुद्ध को सिवाय नास्तिक, वेदनिन्दक और प्रजाओ के विमोहन करने को आए हुए भगवान् विष्णु के अवतार को छोड और हम क्या जानते थे ? सब से पहले सत्यान्वेषी, गवेषणप्रिय और स्वतन्त्रप्रज्ञ विदेशियो ने ही तो बौद्ध धर्म और दर्शन का अध्ययन प्रारम्भ किया । प्रारम्भिक रूप से 'मौलिक्य' बौद्ध दर्शन सम्बन्धी ज्ञान हमने सब से पहले विदेशी विद्वानो से ही तो तो पाया । पश्चिम में ही तो ट्रेन्कनर, स्पीजल, वैस्टरगार्ड, चाइल्डर्स, जेम्स एल्विस, फौसवॉल, एण्डरसन, बेंडल, पिशल, मिनयफ, एडमण्ड हार्डी, ओल्डनवर्ग, कर्न, विगेन्डेट, रिचार्ड मौरिस, रायज़ डेविड्स, गायगर, वैलेसर, विडिश, ई० जे० कारपेन्टर, चामर्स, पूसॉ, वारेन, ओटो श्रेडर, जैकोबी, लैनमैन,

र्वालगेम, ग्रिम, मूर, सर चार्ल्स इलियट, लियोन फिअर और चेरवास्की, आदि मनीषियो ने सर्वप्रथम पालि ग्रन्थो का सम्पादन, अनूदन और बौद्ध धर्म और दर्शन पर स्वतन्त्र ग्रन्थ रचने का प्रयत्न किया। हमारे यहा तो भिक्षु उत्तम की यह अन्यतम अभिलाषा ही कि समग्र त्रिपिटक साहित्य अपने मूल रूप में नागरी अक्षरो में ही आ जाय, अभी तक पूरी नही हो पाई है। क्या यह हमारे जागरण का लक्षण है ? क्या पालि टैक्स्ट सोसायटी के कम-से-कम अनुकरण के ही हम योग्य नही हैं ? किन्तु कुछ आत्मानुस्मृति के चिह्न हममें मिलते हैं। यह कुछ प्रसन्नता की बात है कि हम भी अपने यहा बुद्धदत्त, हरप्रसाद शास्त्री, धर्मानन्द कोसम्बी, वेणीमाधव बाडुआ, सतीशचन्द्र विद्याभूषण, सुरियगोड सुमगल, वापट, हरिनाथ दे, अनागारिक धम्मपाल, गुणरत्न, जयतिलक, नारद, सिद्धार्थ, नलिनाक्ष दत्त, साकृत्यायन, आनन्द कौसल्यायन और भिक्षु जगदीश काश्यप जैसे कतिपय नाम गिना सकते है जिन्होने पालि एव बौद्ध धर्म और दर्शन के क्षेत्र मे बहुत प्रशसनीय कार्य किया है। किन्तु इतना ही पर्याप्त है, यह कौन कहेगा ? जिस सर्वविध और सब दिशाओ में प्रसरणशील स्फूर्तिमय जागरण के लक्षण हमारे राष्ट्रीय और सास्कृतिक जीवन में कुछ दिनो से प्रकट हो रहे है उनके परिणामस्वरूप बुद्धानुस्मृति को भी तो एक अभिनव रूप धारण कर हमारे हृदय-पटल पर आना ही चाहिए ताकि उन विश्व-गुरु की, उन देव और मनुष्यो के शास्ता की, वीर्यवती वाणी हमारे सर्वविध जीवन का परिष्कार करे और हम उनके सन्देश को सुन सकें, स्वय अपनी ही आज की लोक-भाषा में, राष्ट्र-भाषा हिन्दी में, उसकी गौरव-वृद्धि के लिये।

आधुनिक युग सर्वत्र ही एक अभूतपूर्व परीक्षण का युग है। सर्वत्र मनुष्यो के विचार मे एक अद्भुत क्रान्ति है। परम्परागत धर्मो के बन्धन ढीले पड गए है। जडवादी वैज्ञानिक तत्ववाद के भी निष्कर्ष आश्वासनकारी नही है। धार्मिक नेताओ की लोलुपता और भोगवादी प्रवृत्ति के कारण विचारको की उनमें श्रद्धा नही रही। कोई नही जानता कि मनुष्य का भविष्य क्या है। 'अन्धेनैव नीयमाना यथान्धा' की उपनिषद् वाणी आज खूब चरितार्थ हो रही है। सभी धर्म और आदर्श आज परीक्षा में होकर गुजर रहे है। महान् हृदय-मन्थन चारो ओर दिखाई पड रहा है। कहने की आवश्यकता

आधुनिक युग सर्वत्र ही एक अभूतपूर्व परीक्षण-युग, स्वभावत ही बौद्ध विचार के प्रति एक नई दिलचस्पी और शाक्य-मुनि का आकर्षण

आविर्भाव लोक-कल्याण के लिए ही हुआ और दोनो ही विश्व के वन्द्य है, एक अतीत के जगे हुए पुरुष है तो दूसरे वर्तमान के। 'नम मैत्रेयाय'।

भगवान् तथागत का उपदेश आधुनिक युग के लिए एक महान् सन्देश रखता है। आधुनिक जगत् में हम सर्वत्र ही क्या देखते है ? लोभ, घृणा और मोह की आग सभी जगह तो धधक रही है।

**जड़वाद के निश्चित परिणामों से विह्वल, धार्मिक विश्वास जैसी किसी भी चीज़ के लिए अयोग्य, शान्ति की इच्छुक किन्तु अपने व्यष्टि और समष्टि सभी रूपों में तत्रतत्राभिनन्दिनी तृष्णा की बुरी तरह से शिकार, मानवता के लिए आश्वासन और सन्देश**

बडे-से-बडे राजनीतिज्ञो और राज्यो के नियमन करने वालो के भी तो 'अकुशल' चित्त हो रहे है। व्यक्तिगत जीवन की पवित्रता आज कहा है ? सभी जगह तो जडवाद के निश्चित परिणाम उपलब्ध है। भगवान् ने भोगो के दुष्परिणामो के बारे में जो कुछ भी कहा था वे सब तो आज समाज मे दिखाई पड रहे है। क्या शोषित और क्या शोषण करने वाले सभी तो आज कराह रहे है। कर्म की धार क्या कम पैनी है ? ऐसी हालत में सिवाय 'नन्दी' ( तृष्णा ) को छोडने के और क्या उपाय है ?[1] लिप्सा क्यो नही छोडी जाती, फिर चाहे वह साम्राज्य की हो, चाहे व्यापार की, चाहे विजय की, चाहे सोने के सिक्को की ? "जैसे गृहपति ! गिद्ध, कौआ या चील मास के टुकडे को लेकर उडे, उसको गिद्ध भी, कौए भी, चील भी पीछे उड-उड कर नोचें-खसोटें। तो क्या मानते हो-गृहपति ! क्या गिद्ध, कौए और चील यदि शीघ्र ही उस मास के टुकडे को न छोड दें, तो क्या उसके कारण मरण या मरणान्त दुख को वे न पाएंगे ?" "पाएंगे, भन्ते !" समस्त ससार मे यही तो सब जगह आज हो रहा है। सारा समाज और सब व्यक्ति इसी प्रयत्न में है कि इस मास लगे हड्डी के टुकडे को हम लें कि हम। तथागत के वचन व्यर्थ नहीं

---

(१) 'पूर्ण ! नन्दी (तृष्णा) की उत्पत्ति से दु ख का समुदय कहता हूँ'। पुण्ण-सुत्त (सयुत्त० ३४।४।६);
"ऊपर, नीचे, तिर्यक् और मध्य में सारी संग्रह करने की तृष्णा को छोड दो। लोक में जो संग्रह करना है उसी से मार जन्तुओ का पीछा करता है। संग्रह करने वालों को मृत्यु के हाथ में फँसी प्रजा समझ सारे लोक में कुछ भी संग्रह न करें।' भद्रावुध-माणव-पुच्छा, सुत्तनिपात ५

हो सकते कि यदि वे उस हड्डी के टुकडे को, उस आमिष उपादान को नही छोडते तो वे पाएँगे मरण को या मरणान्त दुःख को। बाहरी विधानो को बनाने से क्या होता है, चार्टरो और उद्घोषणाओ के करने से क्या होता है, जब तक राष्ट्र के व्यक्ति-व्यक्ति को व्यापक और व्यावहारिक रूप से यह नही सिखाया जाता कि सग्रह से त्याग ही श्रेष्ठ है, सतृष्ण होने से अ-तृष्ण होना ही ठीक है, कामो के प्रापण से उनका छोड देना ही श्रेयस्कर है ( जो भारतीय दर्शन का सामान्य और बौद्ध दर्शन का विशेष सन्देश है ) तब तक लोक के व्यापक कल्याण की आशा नही। समत्व की स्थापना तब तक न होगी, स्वामित्व लोग तब तक न छोडेंगे। 'हा सन्तप्त! हा पीडित' की आवाज यदि ससार से दूर करनी है तो शास्ता बुद्ध ने जो मार्ग दिखाया था उसी से यह सम्भव हो सकता है, फिर चाहे उनके नाम को हम भले ही छोड दें जिसके लिए उन्हे भी बिलकुल आग्रह नही था। यदि शील और मैत्री की प्रतिष्ठा समाज मे है, पाप के प्रति सलज्जता और भय है तो इसे बौद्ध धर्म का प्रचार ही समझना चाहिये। आज का मनुष्य किसी भी धार्मिक विश्वास जैसी चीज़ के लिए योग्य नही रहा। अनेक आघात-प्रतिघातो के फल-स्वरूप वह इस परिणाम पर आ पाया है। अत जिस धर्म में विमुक्ति है किन्तु देवताओ की दासता नही, जहा अनुत्तर नैतिक आदर्शवाद है किन्तु कर्मकाण्ड नही, जहा कारुणिकता है किन्तु बुद्धि का अभाव नही, जहा परम आश्वासन है किन्तु देववाद की आवश्यकता नही, वह आज मानवता को प्रियकर कैसे नही हो सकता? उसका सार्वभौम स्वरूप किस समय मनुष्य को शान्ति नही दे सकता। चाहे गृही हो चाहे प्रव्रजित, चाहे ब्राह्मण हो चाहे अन्त्यज, चाहे स्त्री हो चाहे पुरुष, सभी के लिए महाश्रमण के मार्ग मे आश्वासन की पर्याप्त सामग्री है। कर्म का मूल्य देकर उसे हम खरीद सकते है।

बौद्ध दर्शन की बहुत सी मान्यताएँ आज विचारको के द्वारा पुनरुज्जीवित की जा रही है, यह बौद्ध विचार की महिमा का एक प्रस्थापन है। इस प्रकार 'अभिधर्म' में जो चित्त-धारा का वर्णन है उसने जग जैसे विचारको का मार्ग प्रदर्शन किया है और उनके विचारो को उसने पूर्णता प्रदान की है[1]। यदि आयस्टन के वैज्ञानिक पारिभाषिक भाग

(१) देखिए ञानातिलोक : गाइड थ्रू दि अभिधम्म पिटक के प्राक्कथन में फेलिक्स ए० पेरीरा का वक्तव्य।

को छोड दें तो उनका सापेक्षवाद भी उन्ही तर्कों का प्रवर्तन करता है जिनका कि बौद्ध माध्यमिक मत। इसी प्रकार द्वन्द्व-मूलक तर्क-पद्धति में 'पट्ठान' के कुछ नयो का प्रवर्तन देखा जा सकता है। भगवान् बुद्ध की मनोवैज्ञानिक दिशा एव उनकी तात्विक परिस्थिति को प्रकारान्तर से क्रमश फ्रेंच दार्शनिक बर्गसा और प्रसिद्ध जर्मन दार्शनिक काण्ट ने भली प्रकार दिखाया है, इसके निदर्शन में हम यहा प्रवृत्त नही हो सकते। इसी प्रकार चेतनाद्वैतवादी ब्रेडले ने अपने ग्रन्थ 'ऐपियरेन्स एण्ड रिअलटी' में बौद्ध विज्ञानवाद के तर्कों को पुनरुज्जीवित किया है। जर्मन दार्शनिक शोपेनार पर बौद्ध दर्शन का जो विशाल प्रभाव पडा है, वह अविदित नही है। काउट कैसरलिंग, सर फ्रासिस यगहस्बेन्ड और बरट्रैण्ड रसल जैसे उच्चकोटि के विचारको ने बौद्ध दर्शन के प्रभूत महत्त्व को स्वीकार किया है।

## अः—संश्लेषणात्मक दृष्टिपात और एक सर्वनिष्ठ संग्राहक तत्व की ओर संकेत

इस प्रकार ऐतिहासिक दृष्टि का अनुवर्तन कर हमने वैदिक काल से लेकर अब तक की भारतीय विचार-परम्परा का बौद्ध दर्शन के साथ सम्बन्ध देखा। अनेक तत्वज्ञान और प्रमाण-प्रमेय व्यवहार सम्बन्धी विभिन्नताएँ हमने विभिन्न दर्शनो के विवेचन में देखीं और यदि मनुष्य अपनी विश्लेषणात्मिका प्रवृत्ति को कुछ भी प्रोत्साहन दे तो इन विभिन्नताओ का कोई अन्त नही है। 'नासौ मुनिर्यस्य मत न भिन्नम्' यह वाणी इसी प्रवृत्ति की परिचायक है, किन्तु सम्पूर्ण सत्य इतना ही नही है। यदि विभाजक बुद्धि के द्वारा ही सत्य पाना सम्भव होता और वही एक मात्र उपकरण उसकी अविगति में कारणस्वरूप होता तो सम्भवत हमको निराश होने का कारण था, किन्तु विचारको के सामान्य मत से स्वानुभूति ही, सहज अन्तर्ज्ञान ही वह वस्तु है जो हमें सत्य के निकट पहुँचा सकती है। इस स्वानुभूति का पाना विना पवित्र जीवन के सम्भव नही है, जो सभी विचार का अन्तिम गन्तव्य स्थान है। आत्म विद्या को यदि अपने अभिमुख करना है तो जीवन को पवित्र

**अनेक तत्त्वज्ञान सम्बन्धी और प्रमाण-प्रमेय विषयक विभिन्नताओं के होते हुए भी जीवन की भूमि में सब दर्शन एक होते हैं**

बनाना ही होगा, फिर चाहे दार्शनिक सिद्धान्त कोई भी हमें रुचता हो अथवा न रुचता हो। साधना के क्षेत्र में ही समग्र दार्शनिक नयो का पड़ाव डालने के हम पक्षपाती है। सभी प्राचीन ऋषियो और दर्शनकारो ने यही सिखाया है। दर्शन का अन्य कोई प्रयोजन ही नही है। 'शमार्थं सर्वशास्त्राणि विहितानि मनीषिभि । स एव सर्वशास्त्रज्ञ यस्य शान्त मन सदा।' यह महाभारत की वाणी भारतीय दर्शन के विद्यार्थियो के लिए भूरि-भूरि स्मरणीय है। निश्चय ही सभी भारतीय दर्शनो का उद्भावन ही, जैसा कि हम पहले विवेचित कर चुके है, इस जीवन की 'हा सन्तप्त ! हा पीडित' अवस्था के शमन के लिए हुआ है। जिसने जीवन में शान्ति पाई है, उसने समग्र भारतीय दर्शनो के लक्ष्य को सम्पादित कर लिया है। जो विभिन्नता चिकित्सा-शास्त्र में वर्णित दवाइयो में होती है, वही विभिन्नता भारतीय दर्शन-प्रणालियो में भी है। अनेक दवाइया होते हुए भी जिस प्रकार रोग के अनुसार उनके देने का विधान होता है और इससे वैद्यक शास्त्र में ही कोई परस्पर विरोधभाव अथवा असम्बद्धत्व नही आ जाता, उसी प्रकार भिन्न भिन्न प्रवृत्तियो और स्वभावो को लेकर उत्पन्न प्राणी भिन्न भिन्न निष्ठाओ और साधनाओ से प्रभावित होते है और उन पर चल कर लक्ष्य को सम्पादन करते है। अत आरोग्य लाभ तो सब को होता ही है, और यही आवश्यक वस्तु भी है। किन्तु यदि ज्ञाता, ज्ञेय और ज्ञान के प्रश्नो को लेकर और जीवन से असम्बद्ध होकर हम चले तो हम कही नही पहुँचते। बुद्धि के विकल्पो का अन्त नही है और उनमें शान्ति नही है। बोध के लिये निर्विकल्प चित्त चाहिये, जो शील के अभ्यास से ही उत्पन्न होता है। सदाचार के बिना ध्यान नही होता और बिना ध्यान के ज्ञान नहीं है। अत ज्ञान का आधार जीवन में है। जो प्रवृत्तिया धर्म के लिए है या जो अधर्म के लिए है, जिनके द्वारा हम ज्ञान, निर्वेद, उपशम, अभिज्ञा और निर्वाण की ओर बढते है अथवा जिनके द्वारा हम अज्ञान, ग्रहण, अशान्ति, अविद्या और बन्धन की ओर प्रवण होते है, उनके विषय में क्या दो दर्शनकारो का भी कोई विभेद है ? क्या गीताकार ने यही बात नही कही ? क्या षड्दर्शनकारो ने प्राय सभी ने साधना-मार्ग का प्रत्यापन कर इसी बात को प्रत्यापित नही किया ? तो फिर विवाद तो जीवन को छोड, उसकी पवित्रता को छोड, बुद्धि के विकल्पो में ही रहा, जो अकिञ्चित्कर है। विशुद्धि सब जगह है, वैदिक दर्शन में भी, जैन दर्शन में भी और बौद्ध दर्शन में भी। आचार्य वसुबन्धु ने कहा है 'श्रामण्य निर्मल मार्ग

'[1] । आगे उन्होने कहा है 'ब्राह्मण्य भी वही है ।'[2] दोनो अनास्रव मार्ग है !
ो फिर क्या शेष रहा ? 'अत्र ह्येते सर्वे एक भवन्ति ।'

---

(१) श्रामण्यम् अमलो मार्गः । अभिधर्मकोश ६।५१
(२) ब्राह्मण्यमेव तत् । वहीं ६।५४

# छठा प्रकरण

## उपसंहार और भारतीय दर्शन-साधना में बौद्ध दर्शन के स्थान और महत्व का अनुमापन

**सिंहावलोकन और अन्तिम निष्कर्ष—'विश्वे सतो महान्त इत्'**

गत पृष्ठो मे बौद्ध दर्शन तथा अन्य भारतीय दर्शनो का जो पर्यालोचन किया गया है, उससे भारतीय दर्शन के अगभूत बौद्ध दर्शन का तत्समान अन्य दर्शन-प्रणालियो से क्या तात्त्विक और ऐतिहासिक सम्बन्ध है, इसे एक अत्यन्त सक्षिप्त और परिमित रूप में हमने देखा है। पहले भारतीय दर्शन की सामान्य प्रवृत्तियो और उनकी चिन्ता के मुख्य विषयो पर विचार कर हमने उनके ऐतिहासिक विकास को देखा। फिर 'नास्तिक' नाम से पुकारे जाने वाले बौद्ध दर्शन के प्रति इस परम्पराभुक्त निन्दा बुद्धि का परिहार और निरसन करते हुए हमने एक विशुद्ध, मगलमय एव पक्षपातरहित भूमि मे अपने विषय का उपन्यास किया, पूर्वोक्त भारतीय दर्शन की प्रवृत्तियो और उनके ऐतिहासिक विकास का आश्रय और प्रकाश लेते हुए। बौद्ध दर्शन के भारत में उद्भव और विकास का एक सक्षिप्त विवेचन उपस्थित कर एव उसके साहित्य, तत्त्वदर्शन, आचारतत्त्व और प्रमाण-दर्शन आदि पर कुछ विचार कर, हमने अन्त में सहोदर भारतीय दर्शनो के साथ उसके सम्बन्ध को अपने अध्ययन का विषय बनाया। वैदिक प्रज्ञान से लेकर आधुनिक भारतीय विचार तक सभी ऐतिहासिक दर्शन-पद्धतियो के साथ हमने बौद्ध दर्शन का एक के बाद एक से मैत्री-पूर्ण आलिंगन कराया और इस प्रकार एक शान्त से दूसरे शान्त की ओर प्रगति करते हुए हम कहा पहुँचे? किस दिशा को हमने अपना गन्तव्य बनाया और किस रूप में हमने समन्वय को देखा? जहा शंकर, कपिल, बुद्ध और याज्ञवल्क्य जैसे मनस्वियो मे झगड़ना है, वहा एक अल्पज्ञ शोध के अन्तिम निष्कर्ष जैसी कोई बात कहना तो केवल अहम्मन्यता ही होगी। एक

मक्षिका का आकाश को नापने जैसा प्रयत्न होगा। पूर्वगत परमर्षियो के सामने हम सब कितने बौने है, इसकी पूरी अनुभूति हम कभी कर ही नही सकते। अत उन पुरुषोत्तमो के विचारो के परीक्षणस्वरूप जो कुछ भी यहा कहा गया है या आगे कहा जायगा, वस्तुत केवल मानव-बुद्धि का सम्मान रखने के लिए ही होगा, हृदय-पक्ष से तो कभी नही। फिर अपनी श्रद्धा का मूल्य चुकाकर ही तो इन सब पूर्व मनीषियो के प्रज्ञानो को, जो विशेषत नैसर्गिक और सहज आन्तरिक अनुभूति पर प्रतिष्ठित है, हम कदाचित् समझ भी सकें, किन्तु उन उत्तरकालीन महाप्रज्ञ वादियो और प्रतिवादियो की परम्पराओ को लेकर हम क्या करेंगे, जिनका सिवाय तार्किक विरोध के और किसी बात मे साम्य ही नही है। वात्स्यायन और दिङ्नाग, कुमारिल और धर्मकीर्ति, नागार्जुन और श्रीहर्ष, जैसे मनीषियो के तर्कजालो के पास भी हम नही फटक सकते, उनको समझना और उनकी समीक्षा करना तो दूर की बात है। फिर इन दोनो की अर्थात् पूर्व के ऋषियो, सहज अनुभव सम्पन्न महात्माओ और जीवन के शास्ताओ की, और उत्तरकालीन उनके व्याख्याकार आचार्यों की, आपेक्षिक महत्ता की मर्यादा भी हम क्या आकेंगे? क्या हम पूर्व मनीषियो के अपरोक्षानुभूति पर व्यवस्थित प्रज्ञानो पर विशेषत अपनी दृष्टि केन्द्रित कर समन्वय-विधान की प्रतिष्ठा में प्रवृत्त होगे, या उस प्रवृत्ति से विभिन्न मार्ग का अवलम्बन कर, समन्वयवाद का निरसन कर, उत्तरकालीन तार्किको की वाद-परम्परा से ही विशेषत सत्य निकालने की चेष्टा कर, अन्त में उनके पारस्परिक विरोधी तर्को को उनके ही एक दूसरे के विरुद्ध प्रयुक्त कर, और इस प्रकार उन सब को धराशायी कर और एक प्रकार से नागार्जुन, दिङ्नाग, धर्मकीर्ति और श्रीहर्ष की ही वाद-परम्परा का पुनरुज्जीवन कर, और इतना ही नही, आधुनिक सदेहवादी अथवा अविज्ञेयतावादी वैज्ञानिक सिद्धान्तो का भी उसमें समावेश कर, (जैसा साधु शान्तिनाथ ने अपनी 'प्राच्य-दर्शन-समीक्षा' पुस्तक में किया है) अपने मन और बुद्धि को भ्रमित करेंगे। अथवा विशुद्ध वैज्ञानिक मार्ग का अवलम्बन कर किसी निश्चित निष्कर्ष पर न पहुँच कर केवल वस्तुस्थिति के निर्देश मात्र से ही सन्तोष कर लेगे। जो मनीषी विद्वान् न केवल वैदिक और बौद्ध दर्शनो के ही बल्कि प्राय सभी भारतीय दर्शनो के एक दूसरे के साथ समन्वय-विधान का प्रयत्न करते है, वे उनकी विभिन्नताओ को जानकर ही ऐसा करते है, और जो विश्लेषणात्मक बुद्धि वाले मनीषी उनकी विभिन्नताओ का प्रस्थापन करते नही थकते, वे भी उनकी आधारभूत

समानताओं से अनभिज्ञ होते हों, ऐसी भी बात नही है। और फिर जो मध्यस्थ मार्ग का अवलम्बन कर वैज्ञानिक अध्ययन जैसी वस्तु को उपस्थित करने का प्रयत्न करते है, वे ही किसी विशेष प्रकाश मे रहते हो, ऐसी भी बात नही है। कोई भी ऐसा सुनिश्चित मार्ग नही है जिस पर चलकर साधक विद्यार्थी कह सके 'यहि मग चलत सुलभ मोहिं भाई'। वस्तुस्थिति के समान होने पर भी अन्त में किसी निष्कर्ष पर पहुँचने के लिए मनुष्य की श्रद्धा ही प्रधान है। हमने जिस दृष्टि का अवलम्बन लिया है, वह समन्वयात्मक ही कही जा सकती है। मतवादो के चौरस्तो को पारकर हमने जीवन की भूमि में उन सभी पर केवल एक ही अभिलेख पढा है और वह है 'जीवन-विशुद्धि', 'सत्व-शुद्धि'। इसी की अधिगति के लिए सभी महनीय दर्शनो का उदय हुआ है, और इसी मे उनका स्वाभाविक पर्यवसान भी है। अधिकारी-भेद से से, या विशिष्ट ऐतिहासिक और तात्त्विक पृष्ठभूमियो के भेद से, विभिन्न दर्शन-प्रणालियो में भेद है। परन्तु सत्य तो उन सब मे अभिव्याप्त है। अत वे सब समान रूप से महान् है। 'विश्वे सन्तो महान्त इत्'। यदि किसी एक विचार-धारा को किसी दूसरी विचार धारा से श्रेष्ठ भी मान लिया जाय तो भी उस विचार धारा को मानने के कारण किसी व्यक्ति का अपने को श्रेष्ठ मानने लग जाना तो भयकर अनर्थ और नैतिक पतन का कारण होगा। वह तो उस अहभाव का बढाने वाला होगा जो सम्पूर्ण भारतीय दर्शन-भावनाओ के सम्मिलित साक्ष्य से हीन और त्याज्य है। भिक्षु के मन मे जब भूल से अभिमान आ जाता है तो वह अपने सौन्दर्य विहीन मुडित सिर को छूता है, अपने काषाय वस्त्रो और भिक्षा-पात्र को देखता है। अहभाव के विनाश के लिये ही बौद्ध धर्म की साधना की जाती है और उसकी शिक्षा के अनुसार उस साधना मे भी श्रेष्ठता का अभिमान नहीं किया जा सकता। कोई भी धर्म हो या दर्शन, अन्तत तो पर वस्तु ही है। वह निर्वाण तरने का एक साधन है। अत उनमें अभिनिवेश का होना अज्ञान का लक्षण है। बन्धन का कारण है। मनुष्य को मिलेगा तो वही जिसे वह अपने कर्म से अर्जित करेगा। अत न कोई दर्शन छोटा है और न बडा। छोटे बडे की धारणा ही मिथ्या है। सब सत्य के उपासक है और साधक अपनी योग्यता, स्वभाव और प्रवृत्ति के अनुसार सत्य उनसे ग्रहण करता है। वे जितना हमें दे सकते है वह महान् है। परन्तु महत्तर वह है जिसे वे हमें नही दे सकते, जो उनसे भी अतीत है। वही वास्तविक सत्य है, परम सत्य जो पुस्तको मे उपलब्ध नही होता, शास्त्र जिसे नही दे सकते, दार्शनिक सम्प्रदाय जिसे हमें प्रदान नही

मक्षिका का आकाश को नापने जैसा प्रयत्न होगा। पूर्वगत परमर्षियो के सामने हम सब कितने बौने है, इसकी पूरी अनुभूति हम कभी कर ही नही सकते। अत उन पुरुषोत्तमो के विचारो के परीक्षणस्वरूप जो कुछ भी यहा कहा गया है या आगे कहा जायगा, वस्तुत केवल मानव-बुद्धि का सम्मान रखने के लिए ही होगा, हृदय-पक्ष से तो कभी नही। फिर अपनी श्रद्धा का मूल्य चुकाकर ही तो इन सब पूर्व मनीषियो के प्रज्ञानो को, जो विशेषत नैसर्गिक और सहज आन्तरिक अनुभूति पर प्रतिष्ठित है, हम कदाचित् समझ भी सकें, किन्तु उन उत्तरकालीन महाप्रज्ञ वादियो और प्रतिवादियो की परम्पराओ को लेकर हम क्या करेंगे, जिनका सिवाय तार्किक विरोध के और किसी बात में साम्य ही नही है। वात्स्यायन और दिङ्नाग, कुमारिल और धर्मकीर्ति, नागार्जुन और श्रीहर्ष, जैसे मनीषियो के तर्कजालो के पास भी हम नही फटक सकते, उनको समझना और उनकी समीक्षा करना तो दूर की बात है। फिर इन दोनो की अर्थात् पूर्व के ऋषियो, सहज अनुभव सम्पन्न महात्माओ और जीवन के शास्ताओ की, और उत्तरकालीन उनके व्याख्याकार आचार्यों की, आपेक्षिक महत्ता की मर्यादा भी हम क्या आकेंगे? क्या हम पूर्व मनीषियो के अपरोक्षानुभूति पर व्यवस्थित प्रज्ञानो पर विशेषत अपनी दृष्टि केन्द्रित कर समन्वय-विधान की प्रतिष्ठा में प्रवृत्त होगे, या उस प्रवृत्ति से विभिन्न मार्ग का अवलम्बन कर, समन्वयवाद का निरसन कर, उत्तरकालीन तार्किको की वाद-परम्परा से ही विशेषत सत्य निकालने की चेष्टा कर, अन्त में उनके पारस्परिक विरोधी तर्कों को उनके ही एक दूसरे के विरुद्ध प्रयुक्त कर, और इस प्रकार उन सब को धराशायी कर और एक प्रकार से नागार्जुन, दिङ्नाग, धर्मकीर्ति और श्रीहर्ष की ही वाद-परम्परा का पुनरुज्जीवन कर, और इतना ही नही, आधुनिक संदेहवादी अथवा अविज्ञेयतावादी वैज्ञानिक सिद्धान्तो का भी उसमें समावेश कर, (जैसा साधु शान्तिनाथ ने अपनी 'प्राच्य-दर्शन-समीक्षा' पुस्तक मे किया है) अपने मन और बुद्धि को भ्रमित करेंगे। अथवा विशुद्ध वैज्ञानिक मार्ग का अवलम्बन कर किसी निश्चित निष्कर्ष पर न पहुँच कर केवल वस्तुस्थिति के निर्देश मात्र से ही सन्तोष कर लेंगे। जो मनीषी विद्वान् न केवल वैदिक और बौद्ध दर्शनो के ही बल्कि प्राय सभी भारतीय दर्शनो के एक दूसरे के साथ समन्वय-विधान का प्रयत्न करते है, वे उनकी विभिन्नताओ को जानकर ही ऐसा करते हैं, और जो विश्लेषणात्मक बुद्धि वाले मनीषी उनकी विभिन्नताओ का प्रख्यापन करते नही थकते, वे भी उनकी आधारभूत

समानताओं से अनभिज्ञ होते हो, ऐसी भी बात नहीं है। और फिर जो मध्यस्थ मार्ग का अवलम्बन कर वैज्ञानिक अध्ययन जैसी वस्तु को उपस्थित करने का प्रयत्न करते है, वे ही किसी विशेष प्रकाश मे रहते हो, ऐसी भी बात नहीं है। कोई भी ऐसा सुनिश्चित मार्ग नही है जिस पर चलकर साधक विद्यार्थी कह सके 'यहि मग चलत सुलभ मोहि भाई'। वस्तुस्थिति के समान होने पर भी अन्त मे किसी निष्कर्ष पर पहुँचने के लिए मनुष्य की श्रद्धा ही प्रधान है। हमने जिस दृष्टि का अवलम्बन लिया है, वह समन्वयात्मक ही कही जा सकती है। मतवादो के चौरस्तो को पारकर हमने जीवन की भूमि में उन सभी पर केवल एक ही अभिलेख पढा है और वह है 'जीवन-विशुद्धि', 'सत्व-शुद्धि'। इसी की अधिगति के लिए सभी महनीय दर्शनो का उदय हुआ है, और इसी मे उनका स्वाभाविक पर्यवसान भी है। अधिकारी-भेद से से, या विशिष्ट ऐतिहासिक और तात्त्विक पृष्ठभूमियो के भेद से, विभिन्न दर्शन-प्रणालियो में भेद है। परन्तु सत्य तो उन सब में अभिव्याप्त है। अत वे सब समान रूप से महान् है। 'विश्वे सतो महान्त इत्'। यदि किसी एक विचार-धारा को किसी दूसरी विचार धारा से श्रेष्ठ भी मान लिया जाय तो भी उस विचार धारा को मानने के कारण किसी व्यक्ति का अपने को श्रेष्ठ मानने लग जाना तो भयकर अनर्थ और नैतिक पतन का कारण होगा। वह तो उस अहभाव का बढाने वाला होगा जो सम्पूर्ण भारतीय दर्शन-साधनाओ के सम्मिलित साध्य मे हीन और त्याज्य है। भिक्षु के मन में जब भूल से अभिमान आ जाता है तो वह अपने सौन्दर्य विहीन मुडित सिर को छूता है, अपने काषाय वस्त्रो और भिक्षा-पात्र को देखता है। अहभाव के विनाश के लिये ही बौद्ध धर्म की साधना की जाती है और उनकी शिक्षा के अनुसार उस साधना मे भी श्रेष्ठता का अभिमान नहीं किया जा सकता। कोई भी धर्म हो या दर्शन, अन्तत तो पर वस्तु ही है। वह बेडा तरने का एक साधन है। अत उसमें अभिनिवेश का होना अज्ञान का लक्षण है। बन्धन का कारण है। मनुष्य को मिलेगा तो वही जिसे वह अपने कर्म से अर्जित करेगा। अत न कोई दर्शन छोटा है और न बडा। छोटे बडे की धारणा ही मिथ्या है। सब सत्य के उपासक है और साधक अपनी योग्यता, स्वभाव और प्रवृत्ति के अनुसार सत्य उनसे ग्रहण करता है। वे जितना हमें दे सकते है वह महान् है। परन्तु महत्तर वह है जिसे वे हमें नही दे सकते, जो उनसे भी अतीत है। वही वास्तविक सत्य है, परम सत्य जो पुस्तकों में उपलब्ध नही होता, शास्त्र जिसे नही दे सकते, दार्शनिक प्रणालियाँ जिसे हमें प्रदान नही

